चंदन अक्षत पुष्पले, पूजा करी अपार।
दांततथा मोतीनकी, चितमें मोह सुधार ॥ ९९ ॥
संसकार ताको कियो, अगन माहि पधराय।
मोही जन या जगतमें, क्या क्या नाहि कराय ॥ १०० ॥

सोरठा

पूरन चंद्र प्रवीन, श्रावक धर्म सुपालयो।
नाक वास तिन लीन, महा सुक्र दशमों सुरग ॥ १ ॥
आर्याजी वृत पाल, उसही स्वर्ग विषै गई।
भयो देव गुणमाल, नाना विध सुख भोगवै ॥ २ ॥

चौपाई

चार ज्ञान धारी मुनिराय। सिंहचंद्र नामा सुखदाय।
शुद्ध चारित्र तने परभाय। भए अहमिंद्र सुग्रीवकजाय ॥ ३ ॥
या अंतर अब सुनोसुजान। येही जम्बूद्वीप महान।
ताकी दक्षिण भरत निहार। तामध विजयारध गिरसार ॥ ४ ॥
श्री सूर्यप्रभ पुर तहँ थाय। सुरावर्त तामें नरराय ॥
नाम जसोधर रानी जास। धरै रूप लावन्य प्रकास ॥५॥
पूजा दान व्रत्त अधिकाय। भलो शील पालै सुखदाय।
ताके सिंहसेन चर आय। रस्मवेग सुर नाम लहाय ॥६॥
इक दिन सुरावर्त भूपाल। चित वैराग भयो तत्काल ॥
रस्म वेग सुत बुद्धि निधान। ताहि राज दे मुनि वृतठान ॥७॥
अब यह रस्म वेग बडभाग। हिरदे में धरके अनुराग ॥
सिद्ध कूट चैत्यालय जाय। भक्ति सहित बहु नमन कराय ॥८॥
तहँ मुनिवर जगके रिछपाल। हरीचंद्र नामा गुणमाल ॥
तिन ढिग धर्म सुनो नरनाथ। भगवत भाषित जग विख्यात ॥९॥
तबही तजकर राज समाज। रस्मवेग कीनो निजकाज ॥

एक दिना यह गहन मझार। महा गुफा में ध्यान सुधार ॥१०॥
क्षीण शरीर खड़े तप लीन। निज आतमको अनुभव कीन ॥
अब यह पापी कुरकट थाय। चौथे नर्क थकी निकसाय ॥११॥
याही बनमें अजगर भयो। अति दीरघ तन ताने लयो ॥
करत फुँकार सुबारम्बार। तनको भस्म करै तत्कार ॥१२॥
मुनि सन्मुख आयो मुखफार। भक्षण हेत वदन बिकरार ॥
अहिको आवत देख मुनिंद। ध्यान धार तिष्ठे गुण वृंद ॥१३॥
उस पापी ने मुनि भख लीन। तब जोगिंद्र काय तजदीन ॥
उपजे अष्टम स्वर्ग मझार। प्रभु आदित्य नाम शुभधार ॥१४॥
श्रीजिन चरण कमल को भ्रंग। बढ़ी रिद्ध सुख लहो अभंग ॥
अरु वह अजगर तज निजकाय। उपजो चौथे नर्क सुजाय ॥१५॥

सोरठा

कैसो नरक स्थान, छेदन भेदन है जहां।
सूलारोपन ठान, ऐसेदुख भोगत भयो ॥ १६ ॥
दीरघ काल प्रमान, नाना बिध दुखको सहो।
कीनो पाप महान, ताको फल पायो यही ॥१७॥

चौपाई

तब चक्रायुधजी महाराज। बज्रायुध को दीनो राज ॥
आप जाय निज दिक्षा लेह। बहु बिध तप कीनो गुण गेह ॥१८॥
अब जो बज्रायुध बड़भाग। परजा पाले जुत अनुराग ॥
बहुत काल तिन कीनो राज। कारण लख चितवो निजकाज ॥२०॥
अपने तात मुनिंद्र उदार। तिन ढिग लीनो संजम भार ॥
अब वह अजगर जीव मलीन। नरक थकी निकसो दुखलीन ॥२१॥
भयानक भील सुआय। पाप थकी क्या क्या नहि पाय ॥
..य मुनि दीन दयाल। परवत नाम प्रयंग मझार ॥२२॥

कायोत्सर्ग ध्यान धर धीर। तिष्टे थे साहस जुत वीर ॥
तहँ वह पापी भील सुआय। बान थकी भेदी मुनि काय ॥२३॥
सो गुरु पुन्य तने परभाय। सरवारथ सिद्धि उपजे जाय ॥
तेतिस सागर आयु लहाय। एकहस्त की उज्जल काय ॥२४॥

दोहा

अब यह पापी भील मर, । नर्क सातवें जाय ।
छेदन भेदन आदि बहु, । नाना वेदन पाय ॥ २५ ॥
इस अन्तर अहिमिंद्र सो, करके पूरी आय ।
भए जगत विख्यात यह, संजयंत मुनिराय ॥ २६ ॥

सोरठा

पूरनचंद सुराय, कितने ही भव शुभ लहे ।
वे जयंतमुनिराय, कर निदान फणपति भए ॥२७॥

पद्धड़ी

अब तज कर सप्तम नर्क थान। वह भील जीव पापी अयान।
नाना कुयोनि में भ्रमर ठान। उपजो ऐरावत क्षेत्र आन ॥२८॥
तहँ भूत रमन नामा उद्यान। जहँ वेगमती सरिता बखानं ॥
तहँ श्रृंग नाम तापसि रहाय। संवरनी ताकी नार थाय ॥२९॥
तिनकेही सुत उपजो अयान। हरि सिंह नाम ताको बखान ॥
श्रीभूत परोहित जीव जान। पञ्चाग्नि तपस्या सो करान ॥३०॥
वह मरकर कर्म थकी लहाय। खग विद्युदंष्ट्र भयो सुआय ॥
सो पूरब वैर थकी अवार। मुनिको उपसर्ग कियो अपार ॥३१॥
मुनि सम भावन सह धीरकाय। जिम मेर सदा निश्चल रहाय ॥
बाईस परीषह जीत लीन। परगट तपको उद्योत कीन ॥३२॥
सो कर्म नाश लह मोक्ष थान। गुण अष्ट तहां पाये महान ॥
अब कहे दिवाकर देव सार। सुन भो धरनेंद्र महा उदार ॥३३॥

संसार तनी गति इम निहार। चितसे दीजे अब क्रोध टार॥
अब नागपास ते दो छुटाय। यह दीन विचारो रंकथाय ॥३४॥
इम नागराज बच सुन तुरन्त। यों कहत भयो सुन सुर महंत॥
मैंने याको छोड़ो अबार। पण यह दशातमा पाप धार ॥३५॥
इस के मद नाशन हेत तेह। मैंने सराप दीनो जु एह॥
इसके कुलमें विद्या जु कोय। काहू जनको नहिं सिद्ध होय॥३६॥

दोहा

होवै तो या विध थकी, करै सबै मनलाय।
संजयंत मुनि राय की, प्रतिमा लेय बनाय ॥३७॥
ताको ध्यान सनित करैं, पूजैं गंध जुलाय।
नारी तब विद्या लहैं, पुरुषन को नहिं थाय ॥३८॥
ऐसी कह धरनेंद्र तब, खग छोड़ो तत्कार।
फेर सुधो निज थानको, जात भयो तिहबार ॥३९॥

कवित्त

ऐसे संजयंतमुनि ईश्वर, कठिन तपस्या को जिनधार।
तप रूपी लक्ष्मी को बर कर, फिर पायो शिव सुख भंडार॥
सो भगवान हरो मम कालुस, मम निज दीजे सर्म अपार॥
तप उद्योत कियो जगमें इन, तैसे और करो हितधार॥४०॥

गीता छंद

श्री कुंद कुंद सो बसे नभमें मल्ल भूषण इंदु ही।
सो गुरु हमारे जानिये इम ब्रह्मनेमीदत्त कही॥
संसार सागर में पुरोहन ज्ञान बारेघहै यही।
श्री जिन पदाम्बुज सेवने को भ्रमर सम जानो सही ॥४१॥
रित रतन भंडार है मुनि भव्यगण सेवैं सदा।
४ मंगल देउ हमको स्वर्ग शिव लक्ष्मी मुदा॥

यह तप उद्योतन कथा पूरन करी छंद बनायके।
कहे बखत रत्न सुनो सबै जन चित्तको हरषायके ॥ ४२ ॥

इति श्री आराधनासार कथाकोषविषे मंजयंत मुनि तपोद्योतन कथा सम्पूर्णम्

# अथ अंजन चोरके निशांकित गुणकी

## कथा प्रारम्भः ॥ नं ६

मङ्गलाचरण ॥ दोहा

सुख दाता सर्वज्ञ के, चरण कमल सिर नाय।
कथा निशांकित सुगुण की, बरनूं चित्त लगाय ॥१॥
अंजन चोर विख्यात जग, तिन कीनो उद्योत।
तप कर कर्म खिपायके, भये सुपूरन जोत ॥२॥

चौपाई

मगध देश इस भरत मँझार। राजग्रही नगरी तहँ सार ॥
तामध वनक्रीड़ा अभिराम। जिनदत्त नाम महा गुणधाम ॥ ३ ॥
जिन पदाब्ज सेवनको भृंग। पालै श्रावक वृत्त अभंग ॥
पूजा दान करै बड़भाग। सुनै शास्त्र चितधर अनुराग ॥ ४ ॥
इक दिन सेठ महा बुधिवान। चौदश के दिन प्रोषध ठान ॥
रात्री विषय मसान मँझार। मन वच काय वैराग सुधार ॥ ५ ॥
कायोत्सग ध्यान तिन दीन। निज आतमको अनुभव कीन ॥
इस अंतर जिन भक्त सुलीन। अमित प्रभु सुर एक प्रवीन ॥ ६ ॥
दूजा मिथ्या दर्शन वान। विद्युतप्रभ सुर नाम सुजान ॥
तिन दोनो की चरचा भई। निज निज धर्म टेक तिनगही ॥ ७ ॥
धर्म परीक्षा लेने काज। अवनीपै आए सुर राज।
एकतापसी थो जमदग्न। ताको तपते कीनी भंग्न ॥ ८ ॥

पीछे जुग सुर चित्त उमगाय। जिनदत ध्यान लखो अधिकाय॥
कायोतसर्ग धरैं बुधवान। भूम मसान बिषैचित ठान॥९॥
अमित प्रभु सुर हर्षित होय। विद्युतप्रभ ते बोलो सोय॥
उत्तम चारित धारन हार। श्रीमुनिवर हैं तोहि निहार॥ १०॥
पण इक श्रावक सेठ महान। याको देखा निश्चल ध्यान॥
तुम में समरथ जो अधिकाय। देखैं इनको ध्यान चिगाय॥ ११॥
तब बिद्युतप्रभ सुन बच एव। रैन अँधेरी में बहु भेव॥
नाना बिध उपसर्ग अयान। करत भयो भय कारी जान॥ १२॥
तोपण सम्यक दृष्टी धीर। ध्यान थकी न चलो बर बीर॥
होत प्रभात समय युग देव। नमस्कार कीनी बहु भेव॥१६॥
माया दूर करी तत्कार। अस्तुति कीनी बहु परकार॥
तुम सम दृष्टी जगत मँझार। भव्य शिरोमणि थिर मन धार॥१४॥

दोहा

नभ गामी बिद्या तबै। दीनी सुर हरपाय।
चित्त सप्रन्न करजी तबै। अहो सेठ सुखदाय॥१५॥
अरु जो काहू पुरुषको। यह बिद्या तुम दोय।
नमो कार बिध ठानके, ताको सिद्ध सो होय॥ १६॥

चौपाई

इम कहकर सुर निज घर जाय। अब यह सेठ महा सुखपाय॥
सम्यक वंत महा गुणवान। बिद्या के परभावहि जान॥ १७॥
स्वर्ग मोक्ष दाता जिन गेह। सदा सास्वते बंदन तेह॥
भक्ति ठान शुभद्रव्य मंगाय। पूजे मेर कुलाचल जाय॥१८॥
दिन सोमदत्त भूपाल। हो खुशाल पूछो तत्काल॥
सेठजी दया निधान। जैन धर्म में लीन महान॥ १९॥
स्वामी तुम उठपरभात। ले सामिग्री नितकहँ जात॥

भलो वचन जिनदत्त उचार । विद्या लाभ हुई मो सार ॥ २०
ता प्रभावकर गमन अकाश । सुवरन रतन मई परकाश ॥
ऐसे जिनवर धाम पवित्र । तहं पूजन में जाऊं नित्त ॥ २१
सोमदत्त विनती तब करी । हो स्वामिन विद्या गुण भरी ॥
मोकों दीजे चित्त दयाल । तो मैं चालूं तुम संग काल ॥ २२ ॥
भली गंध पुष्पादिक लेय । पूजो श्रीजिन प्रतिमा तेह ॥
तुमरे पुन्य तने परभाय । भक्ति वंदना करूं सो जाय ॥ २३ ॥

दोहा

तबै सेठ कहते भए, विद्या की विधि जेह ।
सो सुन कर माली चतुर, निज उर धारी तेह ॥२४॥

सवैया इकतीसा

चौदश की रैन कारी भूम जो मसान माहीं, महा भयकारी वट वृक्ष तले जायकै । अगन की ज्वाला सम शस्त्र जो प्रचंड महा ताके नीचे गाड़ दीजै चित्त हरषाय के ॥ एक शाखा विच सत लड़ी को प्रमाण जामें, ऐसे इक छींको तहँ दीजो लटकायके । षट उपवास धार ऊरध सो मुख कीनो, पुष्प आदि द्रव्य लेय पूजत सो धायके ॥ २५ ॥

दोहा

छींके में बैठत भयो, नमोकार उच्चार ।
एक एक लड़ छेदये, यह विधि किया विचार ॥२६॥
नीचे शस्त्र निहार के, भय लागे तत्कार ।
सोमदत्त मन चिन्तवे, मन कायरता धार ॥२७॥

काव्य

जो कदाचित यह सेठ वचन मिथ्या हाजाव ।
तो मम प्राण विनाश होंय इक पल न लगावें ॥

इम संशय मन आन चढ़ै उतरै बहु बारा ।
चित उद्वेग मझार मूढ़ निश्चय नहिं धारी ॥ २८ ॥
जै जिनवर जगदीश सुरग शिवके दातारं ।
तिनके बचन महान मूढ़ निश्चय नहिंधारं ॥
तिनके अवनी मांहिं सिद्ध कहो कैसे होई ।
भटके जगत मझार दुःख बहु पावें सोई ॥ २९ ॥

चौपाई

इस अंतर इक गणका जान । अंजन सुन्दरि नाम बखान ॥
तिसको प्रीतम अंजन चोर । तासों बच्च इम भाषे जोर ॥३०॥
तिस दी रात्रिको कहो सुनाय । अहो प्राण बल्लभ सुख दाय ॥
प्रजापाल राजा की नार । कनक प्रभा ताके गल हार ॥३१॥
अति सुन्दर तिस क्रांति अनंत । सो मुझको लादेय तुरंत ॥
जो अवार लावै नहिं हार । तो मेरा तू नहिं भरतार ॥ ३२ ॥
इम सुन तस्कर बेश्वा भक्त । हार बिषय चितकर आशक्त ॥
लेन गयो निज काय छिपाय । नृप मंदिर में बुद्धि पसाय ॥३३॥
लेय हार निश तिमिर मझार । आवैथा गणिका के द्वार ॥
तिसकी द्युतिकी क्रांति अपार । देख तबै दौरो कुतवार ॥३४॥
तब इन हार दियो छिटकाय । भाग मसान भूमिमें आय ॥
सोमदत्त को कायर जान । तासों पूछो आदर ठान ॥ ३५ ॥

दोहा

कहो बीर क्या करत हो, काज बहुत दुखदाय ।
तब वाने विद्या तनी, कथा कही समझाय ॥ ३६ ॥
सुनके अंजन चोर तब, मंत्र लेय नवकार ।
उसही बिधिसे राख कर, चितमें दृढ़ता धार ॥३७॥

छप्पय

सेठ वचन जे कहे सत्त निश्चय कर सोइ । यों मन संशय भान
चढ़ो छींके पर सोइ ॥ सतक लड़ी इकवार छेद ततकार सुदीनी ।
जितने भ्रम नहि पडे तिते विद्या गुण भीनी ॥ सो चित्र मांहि
थाँवत भई, हाथ जोड़ विनती करे । हो देव हमें आज्ञा करो,
जासे तुम कारज सरें ॥ ३८ ॥

पद्धडी

तब हर्ष सहित अंजन बखान । गिर मेर विसे जिन धाम जान
तहँ पुजा सेठ करे उदार । लेचल ताढिग मोको अवार ॥ ३९ ॥
सुनतेही विद्या हरपवंत । जा सेठ पास थापो तुरंत ।
जिन धर्म थकी क्या २ न होय । या सम जग मे दूजा न कोय ।४०।
अंजन निरभय चित भक्ति आन । जिनदत्त सेठको नमन ठान ।
अरु कहत भयो तुमरे पसाय । नभ गामी विद्या में लहाय ॥ ४२ ।
हो धीर वीर करुणा निधान । जासों होवै मोहि सिद्ध थान ।
सोही मंतर दीजे दयाल । तुम परउपगारी सुगुणमाल ॥४२ ॥
तब सेठ चित्त हरपो प्रवीन । अंजनको अपने संगलीन ।
गुणाकर मंडितमुनिवरन नाम । कर कष्ट काय जीतो सुकाम ४३॥
तिनके ढिग पहुंचे हर्षयुक्त । मुनि चरण नमो बहु भक्तियुक्त ।
जिनदत्त तबै रंजाय मान । अंजनको जिन दिच्छा महान ।४४॥
गुरुके ढिग दिलवाई तुरंत । तब इन व्रतलीने हरपवंत ॥
श्री अंजन मुनि बहुतपत काय । तिसदिच्छा को पालन कराय २५।
क्रमते अष्टापद गिर सु आय । तहँ कर्म नाश केवल लहाय ।
सुर असुरनकर पूजित महान । होकर पायो फिर मोक्षथान २६
यह निः शंकित गुणके प्रभाव । अंजन निरअंजनपद लहाय ।
अरु भीजो पण्डित बुद्धिवान । ते इस गुणको पालो महान ।२७।

यह कथा छूटी पूरन बिशाल । बरनी कवि नेमीदत्त रिशाल ।
ताके अनुसार करी बखान । बखतावर रतन सुद्दगप ठान ॥४८॥

इति श्री आराधनासार कथाकोष विषै अंजन चोरने निःशांकित गुणपाला ताकी कथा सम्पूर्णम्—

# अथ निकांक्षितगुण अनंत मतीने पाला

## ताकी कथा प्रारम्भः नं० ७

मङ्गलाचरण * अड़िल्ल

सुखकारी अरिहन्त नमूं सिर नायके । निःकांक्षित गुण पालो ।
जिन हरपायकें ॥ ताकी कथा रिशाल सुनो शुचिकर हियो ।
अनंतमती बाईने उद्योतन कियो ॥ १ ॥

चौपाई

अंग देश चम्पापुर जान । बसुबरधन राजा तिह थान ।
लच्छमी मती नार तिसगेह । नृपसों ताको अधिक सनेह ॥२॥
तिसही नगरी में धनवान । प्रयेदत्त श्रेष्टी धीमान् ॥
पंच प्रकार गुरु बचन मझार । सम्यक जुत सरधा चितधार ॥३॥
अंगवती तिसगेह सुनार । धरम करमेंम चतुर अपार ।
तिन दोनोंके तनुजा भई । अनंत मती तिन सज्ञादई ॥ ४ ॥
मुखकी आभा जृम्भ सुधंक । तिस देखे लागे रतरन्क ।
शोभा आदिक गुणते जान । तिनही रतननकी है खान ॥५॥
इक दिन प्रयेदत्त सुखकार । नन्दीस्वरके पर्व मझार ।
धर्म कीर्ति नामा मुनिराय । तिनको नमन कियो हरषाय ॥६॥
अष्ट दिननको नेम सुकियो । उत्तम ब्रह्मचर्य ब्रत लियो ॥
क्रीड़ा मात्र नचित उमगाय । पुत्री कोभी ब्रत दिलवाय ॥७॥
सोयह बात सत्य कर जान । सत्पुरुषनकी है यह बान ॥

जो विनोद ठाने चितमाहिं । सोभी शुभपथ रूपकराय ॥ ८ ॥
इक दिन प्रयेदत्त सोशाह । आरोप्यो पुत्रीको व्याह ।
तनुजा लख बोली सुननात । यह तुम क्या अरम्भी बात ॥ ९॥
पहिले ब्रह्मचर्य व्रतभार ग्रहण । करायो तुम हितकार ।
ताते इम ववाह कर । आज हमको कौन रहो अब काज ॥१०

दोहा

तब बोले इम सेठजी, सुन पुत्री चितलाय ।
क्रीड़ाकरकेमें तहां, तुम्है व्रत दिलवाय ॥ ११ ॥
सुखदाई यह धर्म व्रत, अहो तात बुधिवान ।
तामें क्रीड़ा है नहीं, यह निश्चय चितआन ॥ १२॥

काव्य

तबै सेठ इमकहे सुनो पुत्री कुलमंडन ।
दिलवायो व्रत शील अष्टदिनको दुख खंडन ॥
तब पुत्री इम कहे सुनो मम बचन तात अब।
श्रीगुरु तुम नहिं कही कछु मरजाद तहां जब॥ १३ ॥
ताते तात दयाल शीलव्रत निश्चयपालूं ।
इस भव व्याह न करो सबै अघ पंक पखालूं ॥
ऐसे कह तब जैन शास्त्रमें बुद्धी लगाई ।
तिष्ठन अपनेगेह शीलमें दृढ़ अधिकाई ॥ १४ ॥

चौपाई

इक दिन समय बसंत निहार । क्रीड़ा हेत गई सबनार ।
निज उद्यान में झूलहि डोर । अनंतमती झूले तिह ठौर ॥१५
जोबन मंडित रूप अपार । पट भूषण बहु तनमेंधार ।
इस अवसर रूपाचल जान । ताकी दक्षिण श्रेणी महान ॥१६ ॥
तामें किन्नर पुर सुखदाय । कुंडल मंडित ताको राय ।
नार सुकेशी ताके संग । नभमें गमन करे सुखसंग ॥ १७ ॥

देख अनंतमती का रूप। विच्छित चित्त भयो खगभूप ॥
तत्मनमें इम करो बिचार। या बिनजीवन अथा निहार ॥ १८॥
बेग गयो तब निज आगार। तहां नार छोड़ी तत्कार ॥
आप उलट तिह थानक आय। झूलत बाई लई उठाय ॥ १९॥
चलो गगन में हर्षित काय। सन्मुख निज नारीदरसाय ॥
तिसके भयते खग तत्काल। लघु परनी बिद्या दे नाल ॥ २०॥
महा भयानक अटवी बीच। डारत भया तबै वह नीच ॥
अनंतमती चितमें दुख नील। ब्रह्मचर्य जिन गही प्रवीन। २१।

सवैया इकतीसा

हाय तात हाय तात ऐसे बिलाप करै। नैननते अश्रुपात डारे दुख पायके। तहां भोम नामभील राज एक आयकर लेगयोतबैही निज पल्ली में उठायके॥ कहे तिम ऐसे बैन मम तू पियारी नार, पटरानीपद तोहि देऊं मन लायके। और बहु संपद भंडार सब तोहे लिये मोको बेग इन्छो निज चित्त हरषायके ॥ २२ ॥

दोहा

अनंत मती इन्छो नहीं, भील महा चंडाल।
तब वह पापी रात्र में, कियो उपद्रव भार ॥ २३ ॥

चौपाई।

जबरीतें भोगू यह नार। ऐसी चिंता मनमे धार॥
ताही समय शील परभाव। बन देवी आई तिह ठाव ॥ २४॥
ताड़न करी भील की काय। तब पापी डरपो अधिकाय॥
कर बिचार मनमें तिह धरी। यह नारी नहिं है कोई सुरी॥ २५॥
बारिज नैनी रूप अपार। बहु प्रकार समरथ यह धार ॥
चित धर कर कन्या लेय। पुष्पक नाम बणिक को देय ॥२६॥
समरथ वाह मलीन। कन्या रूप अधिक तिन चीन ॥

कामातुर पापी तब भयो । निंद्य बचन मुखते वह चयो ॥२७॥
नाना भूषण बसन मनोग । है सुंदर यह तुमही जोग ॥
सो लीजे सब इसही बार । मोकूं कीजे अंगीकार ॥ २८ ॥
तेरो दास रहूं मैं सदा । हौं अलीक भाषूं नहिं कदा ॥
कैसो है यह सारथ वाह । दुष्ट बुद्धि ताकी अधिकाय ॥२६ ॥
तब यह दृढ़व्रत धारन हार । अनंतमती इम बैन उचार ॥
प्रयेदत्त जो मेरो तात । तैसोही तू है अवदात ॥ ३० ॥
ऐसे पाप मई तू बैन । भाषे मत कबहूं दुख दैन ॥
ऐसे सुनकर सारथ वाह । नगर अयोध्या में तब आह ॥ ३१ ॥
तहां काम सेना विख्यात । गणिका के तिन बेची हात ॥
प्रानी कर्म उदय अनुसार । सुख दुख सब भोगे अधिकार

दोहा

वह वेश्या अतिही चतुर. किये प्रपंच अपार ॥
शील मेरु तो सतीको, भेद न सकी लगार ॥ ६६ ॥

चौपाई

तब गणिका संग कन्या लई । सिंहराज नरपति को दई ॥
सोभी इसको रूप निहार । मनमें धारे काम विचार ॥ ३४ ॥
जब रीते तब रैन मंझार । भोगन की इच्छा मन धार ॥
तब इस शील तने परभाय । नगरी तनि देवी तह आय ॥ ३५ ॥
मनमें क्रोध धार कर सुरी । नृपको भय दीने तिह घरी ॥
डर मानो पायो बहु त्रास । कन्या को तब दई निकास ॥३६॥
तब यह शील व्रत दृढ़ धार । सुमरन करो मंत्र नवकार ॥
काहू थानक बेठी जाय । याके पुन्य तने परभाय ॥ ३७ ॥
पदमश्री आर्या इस देख । याको उत्तम जान विशेख ॥
इसते सब पूछो विरतन्त । अपने ढिग राखो गुणवन्त ॥३८॥

कैसी है व्रतका शुभ चित्त । निरमल आतम धरै पवित्त ॥
सत्पुरुषन के जे आचार । सो परही के अर्थ निहार ॥६६॥
या अंतर प्रयेदत्त सुजान । अनंत मती को पिता महान ॥
याके शोक अगन कर जीव । व्याकुल मन दिन रैन सदीव । ४० ।
यहां सेठ बुद्धि धर सेत । कन्या शोक निवारण हेत ॥
केते इक सज्जनं ले लार । जिन तीरथ को कियो विहार ॥ ४१ ॥
तीरथ यात्रा करे बहु भाय । पहुचे नगर अयुध्या आय ॥
तहं इक जिनदत्त सेठ बिख्यात । सोइनकी नारी को भ्रात ॥ ४२ ॥
संध्या समय तास ग्रह गए । गुण उज्जल तहं उतरत भए ॥
जिनदतने पाहुन गत करी । खेम कुशल पूछी तिहघरी ॥ ४६

दोहा

दुखदाई बिरतांत सब, अपनो कहो सुनाय ।
　　प्रयेदत्त की सुन गिरा, जिनदत बहु दुख पाय ॥४४॥
फिर जिनदत धरमात्मा, प्रात काल उठ न्हाय ।
　　जिन दर्शन जातो भयो, दर्शन कर हरषाय ॥ ५ ॥

काव्य

जिनदतकी तब नार करी भोजन की त्यारी । आर्जा पदमश्रीय पास कन्या सुखकारी ॥ चौका देने हेत तासको लियो बुलाई । तब कन्या गुणवन्त तहां जबही चलि आई ॥ ४६ ॥
चौका दीनो सार बहुरि अमरत सम भोजन । करके गइ तुरंत तबें निज थानक शुभमन ॥ तिस पीछे जिन बिंब महा जगमें हितकारी । देव इंद्र नागेंद्र नमे तिन चरन मँझारी ॥ ४७ ॥
ऐसे श्री जिन चंद्र तनी पूजन बिस्तारी । कर आयो निजधाम सज्जन हितकारी ॥ तिस चौके को प्रयेदत्त तब सेठ देखकर । कीनी याद नैन लीने आंसू भर ॥ ४८ ॥

दोहा

हो उदास चाले तबै, जिन चौका यह दीन ।
तिसको शीघ्र बुलाइये, इसही ठौर प्रवीन ॥ ४६ ॥
कंते इक सज्जन तबै, गए आर्य को पास ।
तहँ ते कन्या लाय के, प्रयेदत्त दी तास ॥ ५० ॥

चालमेघ कुमार देशी

शोकरूप जलकर भरेजी, दोनों नैन विशाल । अपनी पुत्री देख कर जी, सेठ मिलो तत्काल ॥ सयाने हिरदे शोक अपार ॥ ५१ ॥
मिष्टवचन बहु भाषियोजी, हो पुत्री सुखकार । किस पापीने तुम हरीजी, झूलत बाग मझार ॥ सयाने हिरदे शोक अपार ॥ ५२ ॥
कैसी है तू शुभ मतीजी, शील शिलीकर सोय । पाप प्रक्षालनसब कियेजी दृढ़ वृत धारक होय । सयाने हिरदे शोक अपार ॥ ५३ ॥
हरन हार दुर्जन महाजी, पाप पंक करलीन । दया नतिस हिरदे विषयजी, जाने मुझ दुखदीन ॥ सयाने हिरदे शोक अपार ॥ ५४ ॥
फिर पूछो इम तातनेजी, सुन पुत्री सुकुमार । यहां तुमको कोलाइ योजी, करमुझ सुन्य अगार ॥ सयाने हिरदे शोक अपार ॥ ५५ ॥

सोरठा

अनंतमती तिहवार, सब व्रतांत कहती भई ।
सुनकर दुखित अपार, प्रयेदत्त होतो भयो ॥ ५६ ॥

पद्धड़ी

ताही छिन जिनदत हर्षवंत । दोनोको मिलने को तुरंत ॥
सब नगरीमें कीनो उछाय । बहु दान दियो आनंद पाय ॥ ५७ ॥
फिर प्रयेदत्त वचयों बखान । सुन पुत्री निज घर कर पयान ॥
तब तनु जाने वच इम सुनाय । संसार तनी गतिमें लखाय ॥ ५८ ॥
हे तात आप मंगल सुभार । दिलवायो तातें मैं अवार ॥

तब पिता कही सुन चित लगाय। तुम कोमललता समानकाय ५६
जिन दिच्छा दुःसह जग मझार। याते निज घरमें बरत पार॥
कितने दिन पीछे पुन्य जोग। मन बांछित फिर कीजोमनोग६०॥
बहु कोमल बचन कहे सुतात। तो पण याके नहिं चित्त आत
तबही मनमें बैराग भाय। पदमश्री ब्रतका पास जाय॥६१॥
सुख दैनहार दिच्छा महन्त। बहु भक्ति सहित धारी तुरन्त॥
अरु पच्छ मास उपबास आदि। दुद्धर तप कीने तज प्रमाद ६२
सन्यास तनी बिध कर प्रवीन। नवकार मन्त्र सुमरन सुकीन।
हो धर्म लीन तज दीन काय। सहस्रारसुरग सबही लहाय ६३
वह देव भया अति दीप्त अंग। पट भूषण मुकुट धरै उतंग॥
श्री जिनवर चन्द्र तनो सुदास। नाना विध संपतको अवास॥६४
यह सुकृत फल प्रत्यच्छ पाय। शुभ पुन्य थकी क्या २ न थाय॥
देखो इह नन्तमती सुजान। क्रीड़ा कर शील गहो महान॥ ६५॥
फिर निरमल पालो जग मझार। उपसर्ग सहे नाना प्रकार॥
सब शील थकी भाषे तुरन्त सुखदायक है यहही महन्त ६६॥

दोहा।

श्रीजिन चन्द पदाब्जको भ्रंगी सम सेवन्त।
निः कांच्छित गुण पालके, नाना सुःख लहन्त॥ ६७॥
भोगनको स्थान जो, स्वर्ग बारमो ताम।
दीरघ ऋद्धि धारी भयो, देव तहां अभिराम॥ ६८॥

सोरठा।

सो वह देव महान, सब सत्पुरुषन को अबै।
दीजो मंगल दान, अतिशय करके जग बिषय॥६९॥

इति श्रीआराधनासार कथा कोष बिषय निः कांक्षित गुण अनन्त मतीने पाला
तांकी कथा समाप्तम्

# अथ श्री उद्यापन नृपने निर्विचिकित्सा

## अंग पाला ताकी कथा प्रारम्भ; ॥ नं० ८

मंगला चरण छप्पय

तीन जगतमें हैं पवित्र अरिहंत देववर। और भारती माय तास कोनमस्कार कर॥ गुरु चरननकोध्यानधार हिरदेके माहीं। निर्वि चिकित्सा अंग जगतमें जिन प्रगटाही॥
उद्यापन नरपतितनी, कथा सुताही बखानिये। अब सुनो भव्य चितलायके, जाते पातिग हानिये॥ १॥

चौपाई

भरतक्षेत्र में कच्छ सुदेस। तामे रोरव नगर विशेस॥
उद्यापन प्रभु नाम नरिंद। सम्यक दृष्टी है गुण बृन्द॥२॥
जिन चरणांबुजमें धर राग। नित प्रति पुजत सो बड़भाग।
दाता भुक्ता धरै विचार। परजा पालै बहु हित धार॥ ३॥
तानरपति कैहै पटरान। नामपरभावति चतुर सुजान॥
नृप बहु पण्डित बुद्धिनिधान। धार सम्यकदरश महान॥४॥
पूरन कला मयंक समान। पुजा दान मोई जल जान।
ताकर मनको मैल निहार। उज्जलकीनो चित अधिकार॥ ५॥

दोहा

निःकंटक निजराजको, भोगै नृपबलवान।
धर्म विषै तत्पर महा, तिष्टै पुन्य निधान।

चौपाई

या अंतर सौधर्म सुरेश। धर्म राग उर धार विशेश॥
सब अमरन आगे हित आन। सभा विषै इम करो बखान॥
दोष रहित अरिहंत सुदेव। ताही की निज कीजे सेव॥
उत्तम क्षमा आदि में जान। ऐसो धर्म कहो भगवान॥ ८॥

रहित परिग्रह गुरु निरग्रन्थ । तेही दिखलावै शिव पन्थ ॥
जिनवर कथित तत्व अभिराम । तिनकी सरधा सो रुचि नाम।६।

सवैया । इकतीसा

सोई रुचि स्वर्ग मोक्ष दैनहार जान लेहु, काहे कर होय ताहि चित माही भाई है ॥ धर्म अनुराग कर तीरथ गमन कीजे, उत्सव ठान जिन मंदिर बनाई है ॥
बिंब जिन चंद्रके धराय परतिष्ठा करै, बात्सल्य गुण जाके नित प्रति पाईये ।इत्यदिक कारनते होत रुचि सोई मान, सम्यक दरश ज्ञान मिथ्या को नशाइये ॥ १० ॥

दोहा ।

हो देवो या जगत में, उत्तम सम्यक जान ।
ताहीके परभाव ते, लहिये सुर शिव थान ॥११ ॥
इत्यादिक बरणन कियो, सम्यक तनो सुरेश ।
निर बिचिकित्सा अंगकी, महिमा करी विशेष ॥

सोरठा

नृप उद्यापन जान, ताकी स्तुति बहु करी ।
वासम और न मान, निरबिचिकित्सा अंगमें ॥१३ ॥

पद्धड़ी

इक वासव सर तिसही सुवार । सुनकर मुनिवर को भेष धार ॥
बहु कोढ़ गलित निज काय कीन । ब्रण घाव बहे दीखै मलीन ।१४
सो लेन परीक्षा हेत आय । मध्यान समै नृप गेह जाय ॥
उद्यापन नृप मुनिको लखाय। माखिन कर बेष्ठित दुखित काय १५
तबही नृप उठकर हर्ष धार । तिष्ठो तिष्ठो इम बच उचार ॥
बहु भक्ति धार थापे मुनिंद । फिर पद प्रक्षालन कर नरिंद ।१६
प्रासुक आहार संयुक्त लेह । मुनिवर को देत भयो सुतेह ॥

कीनो अहार दीनो जु भूप । फिर वमन करी दुरगंध रूप ॥१७॥

दोहा

तब नृप अपनी नारयुत, मुनिसन्मुख ठहराय ।
अरु तहँते सज्जन जना, ते भागे दुख पाय ॥ १८ ॥
मुनि शरीर को पूंछतो, भूप खड़ो कर जोर ।
तिनने नृप की नार पै, वमन करी अति घोर ॥१६ ॥

पायता

तब राजा शोक करीनो । मैं पापी यह क्या कीनो ।
जो प्रकृति विरुद्ध अहारा । मुनि को दीनो इह वारा ॥२०॥
इस पृथ्वी तलके माहीं । शुभ पुन्य विना कछु नाहीं ।
यह पात्र दान अति भारी । किम बन आवे सुख कारी ॥२१॥
चिंतामणि रतन अनूपा । अरु कल्प वृक्ष सुख रूपा ।
मन वांछित फलके दाई । तुछ पुन्नी केम लहाई ॥ २२ ॥
इस पात्रदान विध जोहै । कम पुन्नी को किम होवै ॥
ऐसे निज निंदा ठानी । फिर लेकर उज्जल पानी ॥२३ ॥
मुनि काय धोवने काजा । ऊभे उद्यापन राजा ।
तब सुरमन माहिं विचारी । यह भक्तिवान अधिकारी ॥२४॥

दोहा

निजमाया को दूर कर, सुर हरषो तिहवार ।
बहु प्रकार स्तुति करी, मुखते प्रेम उचार ॥ २५॥

जोगीरासा

हो नरिंद्र सुन लीजियेजी, तुमहो सम्यक्वान । निरविचिकित्सा गुण धरो जी, दान विषे अधिकान ॥ सयाने तुमसम अवरनकोय २६
श्री जिनवर वरनयो जी, तत्व स्वरूप महान । ता जाननको तुम सरो जी, पण्डित चतुर सुजान । सयानेतुमसमअवरनकोय ॥२७॥

हे समदृष्टिशिरोमणीजी, तुम बिन और नकोय। हस्त रूपकमलन थकीजी, पूंछी बमन सुघोय। सयाने तुम सम अबरनकोय।२८।
ऐसे कहकर सुर तबैजी, पूज करीबहु भाय। निज अवरन बिरतांत कहजी, नमि फिर निज थल जाय॥ सयाने तुम सम०॥२६॥

दोहा

देखो तत्पुरुषन तनो, पुन्य महात्तम जोय।
सुरपति जसबरणन करैं, यह बरने किम सोय॥३०॥

चौपाई

इस अंतर उद्यापन राय। पूजा दान ब्रतअधि काय।
करते तिष्ठे निज आगार। धरम बिषै तत्पर आधार॥ ३१ ॥
कितोकाल सो इह बिधिगयो। इकदिन कछु कारनलखलियो।
मन बच कायबैराग उपाय। राज पुत्रको दे हरपाय ॥३२ ॥
स्वर्ग मोक्षदाई जिन ईश। बर्द्धमान स्वामी जगदीश।
तिनके चरण कमलढिगजाय। दीक्षा लीनीभक्ति उपाय॥ ३३॥
कैसी है जिन दिक्षा सोय। देव इंद्रकर पूजित सोय।
सम्यक दर्शन ज्ञान चरित्र। जगत मांहि यह महा पवित्र॥३४॥
ताहि पाल करके धीमान। ध्यान हुताशनमें अरिहान।
सुर असुरनकर पूज महान। उद्यापन लहि केवल ज्ञान॥ ३५॥
भव्यनको उपदेश कराय। फेर अघाती कर्म नशाय।
अबिनाशी शिव थान मझार। तिष्टे आवागमन निवार ॥२६॥
बहुर प्रभावति नृपकी नार। अर्या ब्रत धर तपकर सार।
दुखदाई तिय लिंग नशाय। ब्रह्म सुरगमें सुर उपजाय ।३७॥

दोहा

पूरन कथा सुयह कही, ब्रह्म नेमिदत्त जान।
नृप उद्यापतन केवली। ताकी स्तुति ठान॥३८॥

चौपाई

तुमरी भक्ति विषै जिम चंद । मैं बरनो मनधर आनंद ।
कैसेही तुम गुण दधि राश । केवल रूप भए परकाश ॥ ३९ ॥

दोहा

देव इंद्र सम तुम चरण, । सीस निवावत आय ।
सुख राता या जगतमें, तुम हीहो जिनराय ॥४०॥
गुण समूह सोई रतन, ताके हैं भंडार
ज्ञान उदधि इन्द्री जिता, इत्यादिक गुण धार ॥४१ ॥

इति श्री आराधना सार कथाकोष विषै निर्विचिकित्सा अंग राजा उद्दायनने पाला ताकी कथा सम्पूर्णम्

## अथ अमूढ दृष्टि अंग धारणी रेवती रानी पाला ताकी कथा प्रारम्भः नं ॥ ९ ॥

मंगलाचरण गीता

त्रैलोकके हित कार जिनवर सर्व इन्द्री तिन जई ।
जिनकी सु भक्ति हिये विषै धर नमस्कार करूं सही ॥
अमूढ दृष्टि जो रेवती तिय पालयो चित लायके ।
ताकी कथा वरनन करूं मैं सुनो भवि हरषायके ॥ १ ॥

चाल अहनगतगरु

ऐसी भरत सु क्षेत्र, विजयारध सुख कारी । मेघकूट पुर नाम दक्षिण दिशा मझारी, ॥ चन्द्र प्रभु बुधिवान खग, नृप तहँ सुख दाई । भोगै दीरघ राज पूरब पुन्य बड़ाई ॥२ ॥
एकै दिन महाराज, आप निज पुत्र बुलायो । शशि शेखरको राज, देय चितमें हरषायो ॥ श्री जिन तीरथ काज, गमनकीनो

हित कारी। जाज्ञा करत महान, भ्रमत आये बुध धारी ॥ ३॥
भ्रमते पुन्य प्रभाव, सुदत्तण मथुरा आए, गुप्ताचारज नाम, तहँ ऋषि तिष्ठ पाए ॥ नमन कियो सिर नाय, तबै मुनि धरम सुनायो। परउपकार महान, यही जग सार बतायो ॥४

दोहा

इम सुनकर मुनि मुखथकी, क्षुल्लक व्रत करलीन
इक विद्या नभ गामिनी, रखकर सब तजदीन ॥ ५ ॥
तीरथ जात्रा हेतको, तथा सु परउपकार।
याकारण इक राखियो, और न काज लगार ॥ ६ ॥

चौपाई

इक दिन जात्रा चित में धार। उत्तर मथुरा गमन बिचार।
गुरुके निकट गयो हरषाय। पूछत भयो सीसको नाय ॥ ७॥
अहो देव करुनाके राश। मोको आज्ञा करो प्रकाश।
काहू ते कछु कहनो होय। कृपा धार कर कहिये सोय ॥ ८॥
अब आनंद सहित मुनि राय। कहत भए खगको समझाय।
गुणकर शोभितअति गणवान। सुव्रत नाम ऋषीश्वरजान ॥ ९ ॥
मम ओरीते बचन सुनाय। नमस्कार कहियो तुमजाय।
सम्यक जत तहँनृपकीनारि नामरेवती है सुखकार ॥ १० ॥

दोहा

ताको हमरी ओरतें, धरम बृद्ध अधिकाय।
कहियो इम तुम जायके, हो श्रावक हितदाय ॥ ११ ॥

चौपाई

अरु तृपृष्टि नामा मुनिराय। तहँ तिष्ठे भ्रजन सुखदाय।
कहत भये बच एम। गुप्ताचारज भाषे जेम ॥ १२ ॥
शि प्रभक्षुल्लकनिहवार। अपने मनमें करत बिचार।

भव्य सैन मुनिवर तिह थान । ग्यारह अंगके पाठी जान ॥१३॥
तिनको गुरु वचन है नकोय। ताते ह्यां कारन कछु होय ।
ऐसे छुल्लक मनमें धार। तहँते गमनकीयो तत्कार ॥ १४ ॥
सुव्रत नाम मुनीश्वर पास। अपने गुरुके वचन प्रकाश।
वातस्ल्या जुत वंदन कही। नमस्कारकर साता लही ॥१५॥

दोहा

जो भविजन धरमात्मा, धरम विषै चित धार।
करैं वातसल सबनते तिन हूं जन्म सुसार ॥ १६ ॥

पद्धरी

फिर छुल्लक इह शुभ बुद्धिवान। क्रीड़ा कर आयो हर्षवान।
जहँ भव्यसैन मुनि भेखधार। विद्या मदकर गर्भित अपार ॥ १७ ॥
तिन धर्मवृद्धिखगको नदीन। मदकर उन्मत्त भयो मलीन।
कोड़ो कठनका दैनहार। एगर्व महा ताको धिकार ॥ १८॥
जहँ वचन विषै दारिद्रअपार। तहँ और बड़ाई को निहार।
पाहुण गति आदि क्रया महान। तिनके सपनेमे भी नआन ।१६।
सब दोष रहित श्रीजैन ज्ञान। तिसमेंभी प्राणी मदजुलान।
यहबात सत्य जगके मझार। जे पुन्य हीन पापी निहार ॥२०॥
तिनके अमृत विषकी समान। होजावै निश्चयकरसोमान।
तब वह छुल्लक उठप्रातकाल। भव सैन क्रिया देखन सुचाल ।२१।

सोरठा

भव्यसैन तिहवार, वहिर भूमको जायथो।
पीछे यह व्रतधार, लेय कमंडलको चलो ॥ २२ ॥
फिर विद्यापरभाय, मारगमें छुल्लक रची।
चहुं दिश हग्त भुकाय, चिक्कनी और सुहावनी ॥२३॥

पायता

तब नष्ट बुद्धिको धारी। मुनि मनमें करत विचारी।

वेद ध्वनीको करै बखान। सुर अर असुरनमें तिस आन।
ब्रह्मा रूप करो तत्कार। लीला कर तिष्टो पुर बार॥ ३६॥
ब्रह्माकोसुन आयो राय। अभयसैन आदिक तहं जाय।
बडे हर्ष जुत बंदन करी। सब पुरजननै भी तिसघरी॥ ३७॥
कैसे जन मूरख अभिधाय। जड़ आतम दूषित अधिकाय।
तबही बरुण नाम नरराय। रानी को बहु विधसमभाय॥३८॥
तुम भी जावो जात्रा हेत। तौभी गई नहीं गुणसेत।
सम्यक रत्न सहित वहनार। जिनवर भक्ति हियेमेंधार॥३९॥
करो विचार चित्त यह भंत। यूं भाषोहै जैन सिद्धांत।
ऋषभदेव सो ब्रह्माभए। आतम ज्ञानी शिवपुर गए॥ ४०॥
अरु कोई ब्रह्मा नहिं आय। यह दीखै धूरत अधिकाय।
आयोहै ठगने को यहां। इम विचार कर गई नहितहां॥४१॥
और दिना दक्षणदिशजाय। क्षुल्लक माया धरी अधिकाय।
विश्नु रूप कीनो तिह थान। चार भूजा गरुड़ासन जान॥४२॥
संख गदा अरु चक्र अनूप। करमें असि विकराल स्वरूप।
सर्व दैत्य गणको भयदाय। ऐसो रूप सबै दिखलाय॥ ४३॥

दोहा

तोपण रानी रेवती, गई नहीं तिस पास।
सम्यक तिस हिरदेविमल, वरतत है सुखरास॥ ४४॥
अरुइक दिन छुल्लक विमल, पश्चम गोपुरजाय।
शंकर रूप बनाइयो, मायाकर अधि काय॥ ४५॥

काव्य

वृषभ पीठ असवार जटा सिर उपर छाई। पारबती अर धंग तास मुख कंज लखाई॥ सुर असुरन कर पूज्य सर्वजन को सुखदाई। धाए पुरके लोग तोहू रानी नहिं आई॥४६॥

और दिनाके विषै बृह्मचारी इम ठानी । उत्तर दिशकी ओरकरी माया अधिकानी ॥ समवशरन रचनील ध्वजा जामें फहरावै। प्रात्यहार्य वसु युक्त तहां सुर गान करौं ॥ ४७ ॥
मानी जनका मानसुमानुष थंभ नशावै । कूप वापिका आदि जुमंगल द्रब्या लखावै ॥ तीर्थंकरको रूप रचो ताने अतिभारी सुर नर असुर अधीश । आय पूजा बिस्तारी ॥ ४८ ॥
तब नृप बारन भव्यसैन आदिक जन सारे । आए अर्चनहेत हर्ष चितमें अति धारे ॥ समझाई नृपनार सबै पुरजन तिहबारा कहत भई इम भांत सुनो तुम वचन हमारा ॥ ४९ ॥
अहो जिनागम मांहि कहे चौबिसतिर्थंकर । ज्ञानरुद्र बिख्यात भए नववासु देव बर ॥ ते पहुंचे पर लोक आपने गुणअनु सारी तातें निश्चय जान लेहु यह माया चारी ॥ ५० ॥

दोहा

कैसोहै यह भेख धरे, ठग विद्या अधिकाय ।
मूरख जनकी बुधहरै, नाना रूप दिखाय ॥ ५१ ॥
ऐसी रानी रेवती, सम्यक रतन भरंत ।
सबजनको समझायके, निज ग्रहमें तिष्ठंत ॥ ५२ ॥
जैसे सुर गिर चूलका, निश्चलहै अधिकार ।
ताहि चलावनको पवन, समरथ नाहिं लगार ॥ ५३ ॥

चौपाई

फिर यह छुल्लक कपट सुधार । व्याधि युक्त तनकर तिहवार ।
ब्रतकर शोभित चीन शरीर श्रावक रूप धरो वरवीर ॥ ५४ ॥
चर्या समय रेवती ग्रेह । याको लेन अहार सुतेह ।
छिन पीड़ाके भार । मूर्छा खाय पड़ो तत्काल ॥ ५५ ॥
दीख नृपति की नार । धर्म सनेह चित्तमें धार ।

हाहाकार करी अधिकाय । भक्ति ठान इनके दिग आय ॥५६॥
सुंदर शीतल करी समीर । ताकर किय सचेत शरीर ।
आदर कर घर भीतर लाय । तहँ तिष्ठाये बहु सुख पाय ॥५७॥
करीहै यह दया निधान । प्राशुक रस मई दीनों दान ।
दयावान जो प्रानी होय । दान विषे बुध धारै सोय ॥५८॥

सवैया

तब यह ब्रम्हचारी लेयके आहार शुभ, तिहिथान माया फिर रोग विस्तारी है । करीहे प्रचंड वौन अति दुर्गन्ध रूप, जाके देखे ते गिलान आवै तहां भारीहै ॥ जबै रानी रेवती पश्चाताप ऐसे करै, भोजन अपथ मैंने दियो दुख भारी है । हाय हाय पापनी मैं कौन यहकाज कीनो, इत्यादिक निंदा निज कानीतिहवाराहै॥५९

दोहा

फेर भक्ति हिरदय सोधरे, निःशांकित मनहोय ।
वमन सबै धोवत भई, लेकर उश्न जु तोय ॥६०॥

पायता

तब चंद्र प्रभ ब्रह्मचारी । श्रावक दृढ़ व्रतको धारी ।
धीमान चित्त हरपानो । रानीको भगति लखानो ॥६१॥
जब माया तज ततकारा । आदर जुत वचन उचारा ।
कैसे जु बैन उचरेहैं । रस युक्त संतोष भरेहैं । ॥६२॥
हो देवी अब सुन लीजे । मन वचन काय थिर कीजे ,
त्रय जग में सारजो मानो । त्रिय गुप्ताचार्ज जानो ॥ ६३ ॥

अडिल्ल

तिनकी देख सुधर्म बृद्धिचित धारिये । जाते सबही सिद्ध होन सु निहारिये । तुह्मरे मनको सार पवित्र करो वही । या प्रकार शुभ गिरा ब्रह्मचारी कही ॥६४॥

पद्धडी

अरु मनमें धर्मनुराग धार । नाना प्रकार जिन लिङ्ग सार ।
कीनो है सो तुम को अबार । कल्याण हेत बरनो अपार ॥ ६५ ॥

यह अमूढ़ दृष्टि गुण जग मझार। संसार जलधि से करत पार।
मैं नाना बिधि मायो दिखाय। पण तुम्हरी दृढ़ता अति लखायै। ६६।
तात तिहुंलोक सुपूज्य मान। तुमरे हृदय सम्यक महान।
श्रीजिनवर चंद्रतने सु चर्न। जग जीवन को आनंद कर्म ॥ ६७॥
तिन पूज्न को तुमहीसुजान। पंडित नहिं कोई तुम समान।
ताते तुम्हरी महिमा अपार। या जगमें कौन करे उचार॥ ६८॥
ऐसे गुण जुत रानी मनोग। ताकी स्तुति कीनी सु जोग।
फिर निज ब्रतंत सबही उचार। ब्रह्मचारी कीनो गमनसार। ६९।
तिस पीछे चारुण नाम राय। शिब कीर्ति नाम सतका बुलाय।
निज राज दय बन मांहिजाय। जिन भाषित तप धारन कराय। ७०।
सो काय त्याग तपक प्रभाव। माहेंद्र स्वर्ग उपजो सुजाय।
ददीप्यमाम बपुक्रांति वान। जिन पद पूजै नित भक्ति ठान ॥७१॥

दोहा

फिर वह रानी रेवती, जिन बव में अनु राग।
धर कर जिन दिक्षा लई, तप कीनो बड़ भाग ॥७२॥
ब्रह्म स्वर्ग म सुर भयो, ऋद्धि लहो अधिकाय।
जिन तीरथ जात्रा करै, मन में हरष लहाय॥ ७३॥

काव्य

आचारज इम कहैं, सुनो तुम भबि जन सारे।
देव इन्द्र नर धीश, रैन दिन सेवन हारे॥
स्वर्ग मोक्ष दातार, धर्म जिन भाषत सोई।
अति पवित्र हिय धरो, तासते सब सुख होई॥ ७४॥
बहत कालते लगो, कुमारग मिथ्या भारी।
ताको तज नृपनारी, हिये दृढ़ सम्यक धारी॥
तुम भी करो, जगतमें पूजा पावो।
मते शिव सुख लहो, बहुरि जगमें नहिं आवो॥ ७५॥

इति श्री आराधनासार बेषै रानी रेवती की कथा सम्पूर्णम्

# अथ उपगूहन अंग सेठ जिनेंद्रभक्ति ने

पाला ताकी कथा प्रारम्भः ॥ नं० ॥ १० ॥

मंगलाचरण सोरठा।

सुर शिव सुख दातार, श्री अरहंत जिनेश हैं।
तिनकी भक्ति सुधार, नमन करूं सिर नायके ॥ १ ॥
उपगूहन गुण सार, जिनेन्द्र भक्ति श्रेष्टी करो।
ताकी कथा उदार, भाषा में भविजन सुनहु ॥ २ ॥

चौपाई

रस संयुक्त दयाकी खान। ऐसो सोरठ देश महान।
श्री नेमीश्वर जन्म प्रभाय। ताते देश पवित्र कहाय ॥ ३ ॥
पाटलपुर तहँ नगरी जोग। नृप विशुद्धनामा जु मनोग।
नाम सुसीमा तिसके नार। रूप और लावन्य अपार ॥ ४ ॥
तिन दोनोंके करम बनाय। पुत्र सुवीर भयो दुखदाय।
सब चोरनमें वह सिरताज। सप्त विशन सेवै तजलाज ॥ ५ ॥
मात पिता शुभ कुल अरुजात। दीखतहै निमल विख्यात।
होनहार दुर्गति दुख जास। कुल आदिक निरफलहैतास ॥ ६ ॥
इस अंतर इक गौड़सुदेश। ताम्रलिप्त नगरी तहँ वेश।
जहां बसें नर श्री रत वान। पूजा दान करें अधिकान ॥ ७ ॥
तिसही नगर विषय बड़भाग। जैन धर्ममें धर अनुराग ॥
सम्यक दृष्टी श्रावक जान। सेठ जिनेन्द्र भक्ति धुधवान ॥ ८ ॥
तिसको चित सो मेघ स्वरूप। सुर शिव सुख जो धान अनूप ॥
ताको सींचत चित्त लगाय। सप्त क्षेत्र में धन खर्चाय ॥ ६ ॥
श्री जिन मन्दिर बीच मनोग। शास्त्र लिखावें बाँचन जोग ॥
चार प्रकार संघ को दान। येही सप्त क्षेत्र पहिचान ॥ १० ॥
सम्यक दृष्टि शिरोमणि येह। सेठ बुद्धि आकर गुण गेह ॥

ताके महल बिषय जिनधाम । सप्तम खण पैहै अभिराम ॥ ११ ॥
रतन मई प्रतिमा तहँ जोग । श्रीजिन पारश नाथ मनोग ॥
तिनके शीस छत्र त्रय जान । अद्भुत रतन मई दुतिवान ॥ १२ ॥

दोहा

जिन छत्रन में एक मणि, दुतिकर क्रांति अपार ।
बैडूरज मणिमय दिपै, ता रक्षा अधिकार ॥ १३ ॥
ता मणिकी महिमाअधिक, फैली जगत मझार ।
सुनी चोर भूपति तनुज, मनमें हरष सुधार ॥ १४ ॥

पद्धड़ी

सब चोरनको तबहि बुलाय । तिन सों यह बात कही सुनाय ॥
तुममें कोई सामथ वान । जो उस मणि को लावेसुजान ॥ १५ ॥
तिनमें इक सूरज नामचोर । सो कहत भयो इम बैन जोर ॥
मैं इन्द्र मुकटकी मणि उदार । क्षणमें लाऊं अवनी मँझार ॥ १६
जो दुराचार कर युक्त नीच । ते तत्पर खोटे करम बीच ॥
यह बात युक्त जानो प्रवीन । यामें संशय रंचक न हीन ॥ १७ ॥
तिस बच सुनकर तस्कर सूबीर । तिमको आज्ञा दीनी गहीर ॥
तस्कर सूरज कपटी महान । क्षुल्लक को भेष धरो निदान ॥ १८ ॥
सो काया क्लेश करै अपार । बपु क्षीण कियो बहु बरत पार ॥
पुर ग्राम द्रोण पट्टन सुदेश । तिनमें भिरमन करता बिशेष ॥ १९ ॥
उपदेश सर्व जनको कहंत । अपने आपो परगट करन्त ॥
नाना प्रकार तप तपत सोय । हिरदयमें धारै कपट जोय ॥ २० ॥

दोहा

क्रम कर ताम्र सुलिप्त पुर, आयो तप मैं रक्त ।
सुन कर बंदनको चलो, सेठ जिनेन्द्र जुभक्त ॥ २१ ॥
माया चारी की तबै, देखी दुर्बल काय ।
नमस्कार कर सेठ जी, स्तुति कर घर लाय ॥ २२ ॥

सोरठा

कोई न जानन हार, धूरत जनको धूर्तपन ।
जे पण्डित बुधवार, तेभी ठगे सुजाये हैं ॥ २३ ॥

चौपाई

मणिको लखकर तस्कर सोय । हर्षित मन में बहु विधि होय ॥
जैसे सुवरण देख सुनार । मनमें धार हर्ष अपार ॥ २४ ॥
तब वह सेठ महा बुधिवान । सरल चित्त सम्यक्त निधान ॥
इसको श्रावक निर्मल देख । यासों वचन कहे सुविशेष ॥ २५ ॥
छत्र तनी रक्षा तुम करो । मेरे मनको संशय हरो ॥
तबही कहे सुनो चितलाय । मैं तो नहीं रहुं इस ठाय ॥ २६ ॥
आग्रह करके भक्ति सुधार । याको राखो जिन आगार ॥
आप चले व्यापार निमित्त । इसे पूछकर हर्षित चित्त ॥ २७ ॥
भेरा परोहन बहु बुधवान । नगर बाह्य तब किया पयान ॥
सब कुटुम्ब निज काज लगाय । आवे जावे जन अधिकाय ॥ २८ ॥
तादिन क्षुल्लक यह मन लाय । अर्द्ध रात्रि मणि लियो चुराय ॥
सेठ धाम तज चलो लबार । मणिकी रस्म लखी कुतवार ॥ २९ ॥
चोर जान तिस पकड़न काज । तत्वर धावो जाय न भाज ॥
तब यह दौड़ा चोर अयान । सेठ जिनेन्द्र भक्ति जिस थान ॥ ३० ॥
रक्ष रक्ष इमि कह सिर नाय । शरन सेठ में तुम्हरी आय ॥
तब वह सेठ बनिक सिरताज । सम्यक दृष्टी धर्म जिहाज ॥ ३१ ॥
कोलाहल सुनके गुणवन्त । याको जानो चोर तुरन्त ॥
जो इसको पकड़ाऊं जाय । दर्शन मलिन होय अधिकाय ॥ ३२ ॥
ऐसो मनमें कियो विचार । कहत भयो सुनरे कुतवार ॥
यह धर्मातमा बुद्धि निधान । हो मूरख तुम नाहिं पिछान ॥ ३३ ॥
इन्हें ठहरायो तुमने चोर । मुखते बहुत मचायो शोर ॥
चारित रतन तनों भंडार । यह श्रावक सन्तोषी सार ॥ ३४ ॥

मैंने मणि मँगवायो सोय । तातें अब लायो थो सोय ॥
ऐसे बच सुनके कुतवार । नमिकर गयो गेह तत्कार ॥३५॥

सोरठा ।

तब एकांत सुजाय, वणिक पती निज मणि लई ।
कहत भयो समझाय, माया चारी ताहि लख ॥

दोहा

रे रे पापी मढ़ मति, तैं क्या कियो विचार ।
यह चेष्टा दुख दायनी, तोको है धिक्कार ॥ ३७ ॥

काव्य

जे अन्यायी जीव जगतमें हैं दुखकारी । सो निश्चय दुख लहैं जाय वे नर्क मंझारी ॥ जे पापी शुभ न्याय छोड़ पातिक रति होव । अपनो पोषन कर तेई भवि बीज सुबोवें ॥ ३८ ॥
फर सेठ महाराज चोर ते गिरा उचारी । तू इस लोक मंझार तीव्र तृष्णा को धारी ॥ पडता पातिग माहिं नास निश्चय तुझ होवे । यामें संशय नांहि बिफल नर भव तू खोवे ॥ ३९ ॥

दोहा

इत्यादिक दर बचन बहु, भापे बज्र समान ।
काढ़ दियो निज थानतैं, कपटी चोर अयान ॥ ४० ॥

पद्धड़ी

ऐसे जगमें जो भव्य जीव । उपगहन गुन पालो सदीव ॥
दुर्जन लंपट पापिष्ठ जोय । तिन जोग दर्श में होय ॥ ४१ ॥
तिसको ढक लीजे बार बार । कल्याण हेत हिरदय बिचार ॥
[illegible] निर्मल श्रीजिनेश । तिनकर भाषित जिन मत विशेष
बुद्धि हीन या जग मंझार । तिसमें भी दोष धरैं निकार ॥
। पापी मतवाले अयान । यामें संशय रंचक न मान ॥ ४३ ॥
जैसे निश्री अरु दुग्ध जान । पीवे जन जो अमृत समान ॥
जिसको पित्त ज्वर रोग होय । ताको लागत है कटुक सोय ।४४।

इति श्री आराधनासार विषय जिनेन्द्र भक्ति की कथा समाप्तम्

# अथ स्थितिकरण अंग वारिषेणजी ने पाला ताकी कथा प्रारम्भः नं० ॥ ११ ॥

मंगलाचरण । कवित्त

जगत पूज्य श्री वीतरागको, भक्ति सहित सो नमन कराय ।
स्थिति करण गुण पालो जाने, ताकी कथा कहुं हरषाय ॥
वारिषेण श्रेणिक सुत नाने, अंग यही उद्योत कराय ।
भव्य समूह सुनो चित देकर, जाते सम्यक शुद्ध लहाय ॥ १ ॥

चौपाई

भरतक्षेत्र में मागध देश । संपति को भंडार विशेश ॥
राजग्रही नगरी तहँ जान । श्रेणिक नरपति सम्यक वान ॥२॥
सम्यक व्रतको धारन हार । नार चेलना तिस आगार ॥
तिन दोनो के पुन्य संजोग । वारिषेण सुत भयो मनोग ॥३॥
उत्तम श्रावक व्रत धारन्त । तत्व लखन में श्रावक सन्त ॥
इकदिन प्रोपधि कर धीमान । चौदश रैन गयो समसान ॥ ४ ॥
कायोत्सर्ग ध्यान धर धीर । तिष्टे तहँ गुण गण गंभीर ॥
ताहि दिवस इक कारज जान । मदन सुन्दरी गणिका आन ॥५॥
वनमें क्रीडा करत अपार । श्रीकीरत तहँ सेठ निहार ॥
ताके गले हार द्युतिवंत । देखो वेश्या ने चमकंत ॥६॥
नगर नायका करे विचार । बिना हार मम जन्म असार ॥
ऐसे चिनवन कर बहु भाय । दुःखित होकर निज ग्रह आय ॥७॥
जिनने दुखित तिष्टे नार । तिनने आये रैन मंझार ॥
विद्युत तसकर यामें रक्त । चोरी करन विषे आशक्त ॥ ८ ॥
कहन भयो प्यारी सुन बात । क्या तुम दुःख आजहै गात ॥
वारन मोको देउ बताय । तब वह कहन भई मुसकाय ॥ ९ ॥

अहो प्राण बल्लभ सुखदान । श्रीकीरत जो सेठ महान ॥
ताके गले हार द्युति वन्त । सो मोको दो लाय तुरन्त ॥ १० ॥

दोहा

जो तू मोको लायदे, तो मेरो भरतार ।
जो लावै नहि हारको, तो नहि प्रीत लगार ॥ ११ ॥

सवैया

बचन सुनाए नार लिये सोई हिये धार साहस अपार कर रैन माही जायके । गयो सेठके अगार लियोहै चुराय हार, बुध अनुसार चतुराई को फेलायके ॥ पथमे चलो सो आत तेज मणि की लखात, तव कुतवार साथ लगो पीछै धायके । जब यह पापी चोर सको नहि तहँ दौर, गयो है मसान भूमि हिये डर पाय के ॥ १२ ॥

दोहा

बारषेण चित ध्यान में ठाढे आतम लीन
तिन चरनो ढिग हार धर, अदृश भयो मलीन ॥ १३ ॥
कोत वाल तत्क्षण गयो, राजा के दरबार ।
कहत भयो बिर तांत सब. सुनिये प्रभु चित धार ॥१४॥

चौपाई

बारिषेण तुम सुत महाराज । चोरी करत लखो हम आज ॥
राजा इसके सुन बैन । कोप सहित कीने निजनैन ॥१५ ॥
कहत भयो नृपराय । हो पुरुषो सुनलो चित लाय ॥
खोटे चरित्र पाप की खान । मो सुत को देखो अधिकान ॥१६॥
भूमि मसान भयानक काय । तामे ध्यान धरे अधिकाय ॥
कहँ तो धर्म तनी यह बात । कहा ठगन करनो बिख्यात ॥ १७॥
जे ठगहैं जग में अधिकार । क्या क्या काज करे न लगार ॥

फिर नृपति मन कीन बिचार । दीरघ राज हमारो सार ॥१८॥
निसभोगन लायक सत जेह । तितने कारज कीनो येह ।
यातें अधिक कष्ट नहिं कोय । जगत माहिं देखो अब लोय १९॥

दोहा

इम विचार कर नृपति ने, हुक्म दिया तत्काल ।
ताको मस्तक छेदिये, शीघ्र जाय कुलवाल ॥२०॥

चौपाई

इम आज्ञा दीनी नृपाल, कुँवर हतन को चले चंडाल ।
इकठे भये सबै मातंग । चोर हतनको उद्धित अंग ॥ २१ ॥

काव्य

तहां एक चंडाल तीव्र असि करमें लीनी । वारिषेण के सीस विषै तिन ततच्छिण दीनी ॥ नगरीके सबलोग खड़े देखें तिह ठाहीं । इनके पुन्यप्रसाद भयो कारन अधिकाई ॥ सो खड्ग फूल मालाभई, देखन जन हरषाइयो । बहु देवन जै जै करी, पुलकित चित गुण गाइयो ॥ २२

चौपाई

आचारज इम कहैं उचार । पुन्य महा सुखको भंडार ।
तीव्र अग्नि जल सम ह्वै जाय । वारध सेती थल दरशाय ॥२३॥
विष अमृत अरु मित्र समान । विपति संपदा है अधिकान ।
तातें सुख इच्छुक भवि जेह । करो पुन्य नाना विधि तेह २४॥
पुन्य कौनको कहिये वीर । ताको वर्णन सुनो गहीर ।
श्री जिनचरन कमल की सेव । पांच दान दीजे बहु भेव २५
शीलतनी रक्षा उपवास । या विधि पुन्य जिनेश्वर भास ।
इम अचरज सुर असुर निहार । हर्षित ह्वै इम करत पुकार२६॥
पुन्न बड़ो है जगत मझार । इहविधि अस्तुति करी अपार ।

पुष्प बृष्टि नभते बरषंत । तापर अलि गुंजार करंत ॥ २७ ॥
धर आनंद हिये तिहबार । बड़े बड़े सावंत अपार ।
कहतभये नृपति से जाय । हो साधू सुनये मनलाय ॥ २८ ॥
बारिषेनको चरित महान । ताको अब हम करैं बखान ।
तुम्हरे सुतको चित्त अभंग । जिन चरनांवुज सेवनभृंग ॥२६॥
श्रावक क्रिया करै बुधवान । शुद्ध आत्मा निर्मल ज्ञान ।
जैन धर्म में निपुण महंत । तिस महिमा वर्णत नहिं अंत ३० ॥

दोहा

इम अस्तुति करते भये, नृपके आगे शूर ।
पून्य थकी क्या क्या न है, याते कुछ नहिं दूर ॥ ३१ ॥
श्रेणिक नृप सब चरित सुन, पश्चाताप कराय ।
मैं कारज कीनो कहा, हाय हाय दुखदाय ॥ ३२ ॥

अडिल्ल

करैं नरेंद्र विचार सोच उर धारके ।
जे जन हैं बुधवान करैं सुविचारके ॥
तेही सुख अधिकान लहैं या जग सही ।
तिनकी कीरति प्रगटहोय संशय नहीं ॥ ३३ ॥
जे महंत जड़बुद्धी हम सम जग बिषै ।
बिना बिचारे कारज निज मुखते अखै ॥
तेई सुख सागरमें डूबत देखिये ।
अपकीरति परत्यक्ष तिन्हींकी पेखिये ॥ ३४ ॥

दोहा

इत्यादिक आलोचना, करके श्रेणिक राय ।
महा भयान मसान में, गयो तबै दुख पाय ॥ ३५ ॥

मेघकुमार

कहत भयो जिन पुत्रसेजी सुनिये ज्ञान निधान।
बिना विचार से कियोजी यह कारज दुखदाय ॥
सयाने क्षमा करो बुधिवान ॥ ३६ ॥
इत्यादिक वच भाषियोजी श्रेणिक बारंबार ।
विनयधार करतो भयोजी विनती बहुत प्रकार ॥
सयाने क्षमाकरो बुधिवान ॥ ३७ ॥
मलियागिरि दाहो थकोजी अथवा घिसन कराय ।
देत सुगंधत ऊसही जी त्योंही धूचित थाय ॥
सयाने श्रीगुरु के यह बैन ॥ ३८ ॥
तिस पीछे तस्कर वही जी सुभट महा बलवान ।
नमस्कार कर मांगियो जी, नृपसे अभय सुदान ॥
सयाने मोविनती सुन भूप ॥ ३९ ॥
अहो देव मैने कियोजी यह कारज दुखदाय ।
गणका शक्त सदारहो जी हूं पापी अधिकाय ॥
सयाने मो विनती सुन भूप ॥ ४० ॥
तुमरो पुत्र महान है जी श्रावक शुद्धाचार ।
इम वृत्तांत भाषो सही जी विद्युत ने तत्कार ॥
सयाने मो विनती सुन भूप ॥ ४१ ॥
तब नृप आदरयुत कहोजी पुत्र चलो निज गेह ।
राज संपदा भोगवोजी तुमसे अधिक सनेह ॥
सयाने मो वच लीजे मान ॥ ४२ ॥
वारिषेण कहते भयेजी, सुनो तात चित लाय ।
यह सब संसार कीजी, मैं देखी बहु भाय ॥
सयाने सुनिये तात महान ॥ ४३ ॥

अब निज चरन कमल तनोजी, मोको शरण महान।
पान पत्र भोजन करोजी, आतमको हितठान ॥
सयाने सुनिये तात दयाल ॥ ४४ ॥
बनमें जाऊं बेगहीजी, मुनि मारग चित लाय ।
तिष्टूंगो नित ही तहांजी,हो दीगम्बर काय॥
सयाने सुनिये तात दयाल ॥ ४५ ॥
ऐसे कह संसार तेजी, के बिरक्त अधिकार ।
सूरदेव मुनि गयोजी, दिक्षाले तत्काल ॥
सयाने निज आतमके काज ॥४६ ॥

चौपाई ।

तब यह वारिषेण मुनि संत । निज भाषित चारित पालंत ॥
अवनीपर सो करत बिहार । भव्यनको संबोधत सार ॥४७॥
ग्राम पलाश कूट इक जान । तहँ चर्याको गयो महान ॥
श्रेणिकको मंत्री तिहि ठाम । अग्नि भूत तिस नाम ललाम ।४८
तनुज तासके पुष्प सुडार । पूजा दान विषै रतसार ॥
तामें गुण शोभित मुनिराज। आवत देखे धर्म जिहाज ॥४९॥
हर्ष सहित उठकर तिहि घरी। तिष्ट तिष्टकर बंदन करी॥
नवधा भक्ति करी अधिकाय । दाताके गुण सप्त लहाय ॥५०॥
हर्ष सहित रसकर संयुक्त। दीनों मुनिको प्रासुक भुक्त॥
भले सुपात्र अर्थ जो दान । देवै सुख जग में अधिकान॥ ५१॥

दोहा ।

लघु वयसे इन मित्रथो, पुष्प डाल हितकार ।
मुनिको पहुंचावन चलो पूछ सो मिला नार ॥५२॥

काव्य ।

भक्ति धार हिय मांहि, कमंडल कर निज लीना ।
थोड़ी दूर सुजाय, फेर ग्रह को मन कीना ॥

पुष्प डाल इम वैन कहे, मुनि से तिहि वारी ।
अहो देवपथ में तड़ाग, यह है सुखकारी ॥५३॥
हम तुम दोनों कीनी थी, यहाँ क्रीड़ा भारी ।
सघन छांहि यातीर, अधिक शोभा विस्तारी ॥
कल्प वृक्ष सम वृक्ष, फलन कर उन्नत पेखो ।
मोहत हैं सहकार तने, यह आगे देखो ॥५४॥
यह दूजो अस्थान, लखो तुम श्री मुनिराई ।
हम तुम क्रीड़ा प्रथम, करी थी बहु सुखदाई ॥
कैसो यह स्थान महा, विस्तीरण जानो ।
सत पुरुषन मन जेम, यहैं निश्चय मन आनो ॥५५॥

दोहा ।

इत्यादिक वहु वचन कर, चिन्ह दिखाये सार ।
नमस्कार करतो भयो, मुनि को वारम्वार ॥ ५६ ॥

चौपाई ।

इसके चितकी जान तुरंत । तत्व वचन भाषे वुधिवन्त ॥
आदर सहित सुधर्म सुनाय । याको मन वैराग कराय ॥५७॥
भगवत दिक्षा याको दीन । शास्त्र पढाये वहुत प्रवीन ॥
पालत संजम पढ़त पुरान । तो पण मोह धरै अधिकान ॥५८॥
कानी नारि सोमिला जोय । ताको भूलत नाहीं सोय ॥
आचारज इम कहे उचार । काम मोहको है धिक्कार ॥५९॥
ताकर जीव ठगाये जाय । हित अनहितको जानत नांहि ॥
वारिषेन मुनि दीन दयाल । तपकी सिद्ध हेत तत्काल ॥ ६० ॥
तीरथ जात्रा करत अपार । द्वादश वर्ष गये निरधार ॥
इक दिन ये दोनों मुनिराय । समो शरन में पहुँचे जाय ॥ ६१ ॥
वीरनाथ को वंदन करी । निज कोठे बैठे तिहि घरी ॥

तहं गंधर्बन की बहु नार । प्रभूके गुण गावें थी सार ॥ ६२ ॥
नाना बिधिके गान कराय । तामें बिरह अधिक दरसाय ॥
इत्यादिक गावें थी गान । ताको बरन सुनो दे कान ॥ ६३ ॥

गाथा ।

मलय कुचेली उम्मणी नोहे पबसियरणि ।
कह जीवो षणयधर इमंत बिरहेण ॥ ६४ ॥

चौपाई ।

इह बिधि गान सुनै देकान । काम अग्नि तिसतन उपजान ।
पुष्प डाल लघु बरती साद । नारि सोमिला कीनी याद ॥६५॥
बारिषेण जोगीश्वर तबै । याके मनकी जानी सबै ॥
स्थिति करण गुणपालन काज । याको साथ लेय महराज ॥६६॥
राज ग्रही नगरीमें आय । आवत देखे चेलन माय ॥
अपने मनमें करो बिचार। क्या मुझ सुत चित चलो अपार ।६७।
ऐसे मनमें चितवनकीन । कनक काष्ट दो आसन दीन ॥
तब यह बारिषेण धीमान । बीतराग आसन थित ठान ॥६८॥

दोहा ।

जे मुनिराज जहाज सम, ऐसे क्रिया कराय ।
सत्पुरुषन के चित्तमें, भ्रांत नहीं उपजाय ॥
यह जतीन्द्र ताही समय, सुधा समाने बैन ।
बिनय वान माता थकी, कहत भये सुखदैन ॥ ७० ॥

पद्धड़ी

या बिधिते श्रीमुनि बचकहाय । सुनमाता अबतू चित्तलाय ।
मेरे अन्तेबरकी जुनार । श्रँगारसहित लावो अवार ॥ ७१ ॥
ऐसे सुनकर मातातुरंत । बत्तीस नार अति रूपवन्त ॥
पटभूषण जुतबहुबिधि श्रँगार। लाई मुनिढिग तिसहीसुबार ।७२।

शिष्य पुष्पडाल परमादलीन। तिष्ठथोइन ढिंग चितमलीन।
तब वारिषेण मुनि इम भनंत। सुन पुष्पडाल मोबच तुरंत ।७३।
जुगराज पदी मेरीअपार। बहुसार संपदाकी भंडार ॥
अरुये नारी अतिरूपवान। हो मुनितुझ रुचि तोलेमहान।७४।
तिनके बच सुनकर पुष्पडार। लज्जाजुत उठकर भूनिहार ॥
गुरुचरन कमलमें शीसधार। बचकहत भयोकर नमस्कार ॥७५॥
होमुनि स्वामिनतुम धन्यधम्य।तुमलोभ पिशाच कियोकदन्य ॥
अरु साततत्व भापेजिनेन्द्र। तिनजाननको पंडितजितेन्द्र ।७६।

दोहा

जे महंत तुम सारिखे, तज संपति तप ठान।
तिनको क्या इसलोक में, दुर्लभ है भगवान ॥ ७७ ॥

चौपाई

मैं तो जन्म अंधसम होय। यामें संशय नाहीं कोय।
तपरूपीमणि ग्रहणकराय। तऊकारण तियनाहि बिराय ।७८।
तुमने द्वादशवर्ष प्रजंत। तप निर्मल कीनो गुणवन्त ॥
अरुमैं मूरखभी तपकीन।पणमुझ चित सलरही मलीन ॥७९॥
तातें करुणानिधि तुमईस। मैं अपराधी विस्वेबीस ॥
प्राश्चित मोकूं दीजे देव। जाते नाशहोय अघभेव ॥ ८० ॥
तबही बारषेण मुनिचन्द। निश्चल वृतधारी गुणवृन्द ॥
परमानंद उपजावनहार। बचन कहे ताको हितकार ॥ ८१ ॥
होमुनि धीरवीर मनमांहि। दुखअब कीजै रंचकनांहि ॥
यह मानीउठ करमबसाय। पंडित्तजन भी मग बिसराय ॥८२॥

काव्य

ऐसे कहकर वैन सरस धीरज उपजायो।
प्राश्चित आगम जुक्त देयकर शुद्ध करायो ॥

फिर श्री पुष्प सुडाल बचन गुरु के चित आने ॥
है वैराग सुभाव बहुत दुःसह तप ठाने ॥ ८३ ॥
धर्म रूप पर्वतते जो कोइ पड़तो प्रानी ।
तिसको थांभा भव्यनने जो करअधिकान ॥
निज कल्याण निमित्त यही गुण हिरदय धारो ।
स्वर्ग मोक्षफल लहोजगत महिमा बिस्तारो ॥८४॥

दोहा

देह आदिक अरु संपदा, यह जग अथिर सुजोय ।
तो पण करहू थान में, रक्षाते सुख होय ॥ ८५ ॥
कोड़ो सुख दातार जो, धर्म जगत बिख्यात ।
तिसही रक्षाकरन ते, क्या क्या सुख नहिंपात ॥८६॥

सवैया इकतीसा

ऐसो जान भव्य जन तजो परमाद बेगा, एही दुख कारन हैं जग मांहि जानिये । भवदधि तारन को अंग स्थिति कर्न सेत ताहि, पालो बार बार छिन न भुलानिये ॥ कहे गुरु बैन येह बारिषेन मुनि वह, हमें मोक्ष थान देउ भव भ्रम हानिये। और सुख मंगल की प्राप्त नित प्रति करो, यह बर मांगत हूं मेरे कर्म भानिये ॥ ८७ ॥

चौपाई

कैसेहैं वे श्रीमुनि राय । बारिषेन जी जन सुखदाय ॥
श्री जिनचरन कमलके भृंग। ज्ञानध्यान रतजयो अभंग ॥८८॥
है प्रसिद्धमहिमा जगबीच। ज्योंपूरव शशिसहित मरीच ॥
भू भृततेजान । पड़तो मुनिथामो धीमान ॥ ८९ ॥

दोहा

हस्तालंबन देयके, व्रत को प्रापति कीन ।
स्थिति करन गुन पालिये, बारषेण परबीन ॥ ९० ॥

इति श्री आराधना सार कथा कोष बिषै स्थिती करण अग बारषेण जी ने पाला ताकी कथा समाप्तः ।

# *अथ वात्सल्य गुण विष्णुकुमार मुनि *

## नै पाला तिनकी कथा प्रारम्भः नं० १२

अडिल्ल

श्री अरिहंत जिनेश्वर को सिरनायके, और सरस्वति मात
तनों मनलायके । गुरुके चरन कमल जग में सुखकार जी,
तिनको वंदन करूं हर्ष उरधारजी ॥ १ ॥

चौपाई

वातसल्य गुण प्रगटकराय । विश्नु कुमार भये मुनिराय ।
तिनकी कथाकहूं चितलाय।सुनते भविजन आनंदपाय ॥२॥
येही भरतक्षेत्र है वेश । तामधि आवंती शुद्ध देश ॥
तहँ उज्जैनीपुरी अनूप । श्रीवर माता कोवर भूप ॥ ३ ॥
श्रीयमती ताके पटनार । ताकोलख रति लज्जाधार ॥
फिर कैसोहै नृपतिउदार । न्यायशास्त्रको जाननहार ॥ ४ ॥
अरिमद मर्दनको बलवान । परजा पालन दक्षमहान ॥
धर्मातमा धर्ममें लीन । दुष्टनको जिन निग्रह कीन ॥ ५ ॥
तिस नृपतिके मंत्रीचार । जैन धर्मके शत्रु निहार ॥
बलनिमुंच वृहस्पति पहलाद । तिष्ठत नृपढिग जुतअहलाद।६।
धर्मलीन नरपति है जेह । ए पापी सैवै कर नेह ॥
जैसें चंदनके तरुमांहि । दुष्टसर्प निसदिन लिपटाहि ॥ ७ ॥

दोहा

इक दिनके औसर विषै, ज्ञान नैन्न दुतिवान ।
नाम अकंपन सूरजी, आय तहं थिन ठान ॥ ८ ॥

मद अवलिप्त कपोल छंद

कैसे हैं ऋषिराज वचन अमृत बरसावैं ।
भव्यरूप जेधान सींच तिन मुदित करावैं ॥

काम जई मुनि शान्ति सतक तिन के संग मांही।
देव इन्द्र नागेन्द्रन कर पूजत अधिकाई ॥ ९ ॥
उज्जैनी उद्यान विषै तिष्टे सुखदाई।
तब आज्ञा गुरुहई सुनो सब चित्त लगाई ॥
राजादिक जन आय कहें कुछ जो सुन लीजो।
हो जतीन्द्र तुम बीच कोऊ मत उत्तर दीजो ॥ १० ॥

दोहा

अरु तुम में कोई मुनी, देगो उतर सोय।
सर्व संग को तास तें, महा उपद्रव होय ॥ ११ ॥

सोरठा

दोनों भव सुखकार, ऐसे गुरुके बैन सुन।
तब ही मौन सुधार, ध्यान लगा तिष्ठत भये ॥१२॥
जे हैं शिष्य महान, विनय सहित गुरु वच कहैं।
जो अग्या नहिंमान, ते कुपात्र सम जग विषैं॥१३॥

चाल—अहो जगत गुरु की

यों अन्तर पुरलोक चित्तमें हर्ष बढ़ाये।
पूजन बंदन काज सार सामग्री लाये ॥
तास समय भूपाल महल ऊपर थित ठाने।
पुरजन को समुदाय जात देखे अधिकाने ॥ १४ ॥
श्री बरमां महाराज तबै इम बचन उचारें।
बिना काल पुरलोक कहा को गमन सुधारें ॥
तब वे मंत्री चार दुष्ट निज बचन सुनावें।
अहो देव बन मांहि जती नित आवें जावें ॥ १५ ॥
तिन के ढिंग यह जात पुष्प लेकर जन सारे।
सुन ऐसे नरराय फेर इम बचन उचारे ॥

तिनके देखन काज चलें हम भी इहिबारा ।
लीने मंत्री साथ तहीं पहुंचे तत्कारा ॥ १६ ॥

दोहा

तहां जाय कर नृपति ने, देखो मुनि समुदाय ।
ध्यान जुक्त निश्चल सबे, आतम सों लवलाय ॥१७॥

दोहा

सब मुनिको लख नगन स्वरूप। प्रति प्रति बंदन कीनी भूप॥
भक्तिहर्ष करिके तिहघरी । बहु प्रकार अस्तुति बिस्तरी ॥१८॥
सब जतीन्द्रलख नृपको सही । धर्मलाभ काहू नाहिंकही॥
निसप्रेही वे साधुमहान । देखराय तब कियोपयान ॥ १६ ॥
तिसऔसर मंत्री पापेश । सत्पुरुषनसों राखे द्वेश ॥
कहत भये सुनिये नरनाह। क्यायह बोलन जानत नांह ॥२०॥
कपट सहित यह मौन धरंत। यह बिधि हास्य बचनभाषंत ॥
नृतजुत चाले तिसही बार। दुष्ट चित्त ये मंत्री चार ॥ २१ ॥

दोहा

इन्द्र चन्द्र नागेन्द्र कर, बंदनीक गुरु जान ।
जे पापी निंदा करैं, ते सठ स्वान समान ॥ २२ ॥

पद्धडी।

तिस पीछे मारगके मंझार । श्रुतसागर मुनि आवत उदार॥
चर्या निमित्त कीनो पयान । गुरुकी आज्ञा नहिं सुनी कान।२३।
इनको आवत लखके तुरंत । तब दुष्ट सचिव ऐसे भनंत ॥
यह तरुन बैल देख्यो प्रत्यक्ष । आवतहै मगमें पुष्ट कुक्ष ॥ २४ ॥
ऐसे मुनि सुनि इन जान भाव । इन बाद करनको चित्तचाव ॥
तब स्याद् वाद नभकर प्रचंड । नृप देखत बच भाषे प्रचंड ।२५।
कैसे हैं बच मुनिके महान । ज्ञानांबुज जल कल्लोलमान ॥
ऐसे बचकर जीते तुरंत । विद्या गर्भित दुजमति एकन्त ॥२६॥

दोहा ।

एक मुनी जीते बहुत, यह क्या अचरज जान ।
ऐसे भानु प्रकाश तैं, होत सबै तम हान ॥ २७ ॥

चौपाई ।

श्रुतसागर मुनि गुरुढिंग आय । बाद भयो सो कह्यो सुनाय ॥
तब गुरु सुन इम भाषे बैन । हां यह काज कियो दुखदैन ।२८।
सुखको देनहार जो संग । अपने करते कीनों भंग ॥
तात तुम एका की जाय । बाद थान तिष्ठो मुनिराय ॥ २९ ॥
कायोत्सर्ग रैनमें धार । ध्यान करो परमारथ सार ॥
तो जीवन संगको है सही । तुम निर्मल हो गुरु इमकही ॥३०॥
धीरबीर थिरमेरु समान । श्रुतसागर नामा ऋषि जान ॥
गुरु बच सुन संग रक्षा हेत । बाद थान तिष्ठे जग सेत ॥ ३१ ॥
तब वे ब्राह्मण मंत्री चार । मान भंगकर लाजित अपार ॥
रात्रि विषै मारनके काज । घरसे निकसे आयुध साज ॥ ३२ ॥
मारग में श्रुतसागर संत । कायोत्सर्ग धार तिष्ठंत ॥
दुष्ट चित्त इम करो बिचार । चारों खड्ग लई इकबार ॥३३॥
मुनि मस्तक वाही तत्काल । इन मुनिवरको पुन्य बिशाल ॥
नगरदेव आसन कंपाय । सब चरित्र लख ततछिन आय ॥३४॥

दोहा ।

इन चारों मंत्रीनको, कीलत भयो तुरंत ।
नगन खड्ग तिनकर विषै, ऋषि सिरपर शोभन्त ।३५।

चौपाई ।

होत प्रभात सबै जन आय । देखे मंत्री कीलत काय ॥
नृपके ढिंग जब कहो सुनाय । तब नृपति देखो तहँ आय ॥३७॥

जो पापी या जगत मंझार। कुत्सित मनके धारन हार॥
निराबाधको दुख बहु करैं। ते निश्चयकर नर्कहिं परैं॥ ३८॥
जो समान जनको मारत। तिनको मुख देखे महिसंत॥
येतो तीन जगत गुरु जान। इनको जेदें कष्ट महान॥ ३९॥
ते बहु विधि जन दुःख लहाहि। ताकी कथा कही नहिं जाहि॥
कुल क्रमते एते परधान। अरु इनको ब्राह्मण नृपजान॥४०॥
याते इनकी हनी न काय। क्रोध धार खरपे चढ़वाय॥
देश निकालो दियो तुरंत। न्याय शास्त्र वेत्ता नृपसंत॥ ४१॥

सोरठा।

अन्यायी नर जेह, ते असंगति को लहे।
यामें नहीं संदेह, आचारज इम कहत हैं॥ ४२॥
जैन प्रभाव निहार, भविजन आनंदित भये।
कीनी जयजयकार, कोलाहल बहु ठानके॥४३॥

पद्धडी।

इस अंतर हस्तिनापुर मंझार। नृप महा पदम तिष्टे उदार॥
सो कपट रहित धर्मज्ञसार। लक्ष्मी पति नामा तासुनार॥४४॥
तिन दोनोंके शुभपुन संजोग। जुगसुत उपजे अतिही मनोग॥
इक पदमनाम शुभतनुज जान। अरु विष्णुकुमार द्वितियमहान ४५
बहुसुखसे तिष्टे धर्म लीन। इस आगे और सुनो प्रवीन॥
इक पदम नृपतिहै पुन्यवान। लख धारे अंबुजकी समान॥४६॥
निज चरनकमलमें लीन सोय। एक दिन चित्त वैराग होय॥
निजपुत्र पद्मके राजदेय। छोटेसुतको निजसाथ लेय॥ ४७॥
श्रुतसागरचंद्र मुनीदयाल। परमारथमें निजचित विशाल॥
तिनको करके नृप नमस्कार। दिक्षा लीनी आनंद धार॥४८॥

अवधानविषै तत्परमुनिंद्र । श्रीविश्नुकुमार महा जोगिंद्र ॥
भगवतभावत तपको करंत । उपजी विक्रियसो रिधिमहंत ॥४९॥

दोहा ।

तिस अंतर नृप पदम अब, दीरघ राज कराय ।
हस्तिनागपुर नगरमें, तिष्टे बहु सुख पाय ॥ ५० ॥
बलि आदिक चारों सचिव, पदम रायपै आय ।
होत भये मंत्री तहां, अपनी बुद्धि पसाय ॥ ५१ ॥

चौपाई ।

एकदिना यह बलप्रधान । रायकाय कृषिलख अधिकाय ॥
कहतभये सुनियेहो देव । कृषितन क्यों सो कहियेभेव ॥५२॥
तब नरेंद्र बोले इमबान । कुंभ नगर सिंहबल राजान ॥
दुर्गम गढ़को बल धारंत । मेरो देश उजाड़ करंत ॥५३॥
याते मम चिन्ता अधिकाय । यह विधि कारन कहो सुनाय ।
तब राजाकी आज्ञा पाय । बल मंत्री ता ऊपर जाय ॥५४॥
अपनी बुध चतुराई ठान । ततछिन ताको गढ़के मान ।
हर बलको बांधो तत्कार । लायो गजपुर नगर मँझार ॥५५॥
पदमराय पै तबही जाय । कहत भयो लोहर बलराय ।
ऐसी सुनकर पदम नरेश । निज तनमें धर हर्ष विशेष ॥ ५६ ॥
कहत भयो बलसे तेहिबार । धीर बीर बच सुन तू सार ।
जो तुमरे चित इच्छा होइ । बर मांगो मैं देहूं सोइ ॥ ५७ ॥
बोलो बच सुन नृप गुण गेह । रहै भंडार बचन शुभ येह ।
जब मोको कछु पर है काज । लेऊंगो तब मैं महाराज ॥

काव्य

रस अन्तर मुनि सात सतक जिन के संग सोहै ।
नाम अकंपन सूर जगत जनके मन मोहै ॥

